# गां धी जी

खंड

बारह

अछूतोद्धार

प्रथम भाग



# सूची

❋

# प्रकाशकका वक्तव्य

'गांधीजी' ग्रंथमालाका यह नवां प्रकाशन ग्रंथमालाके अन्तर्गत बारहवें खंडका प्रथम भाग है। इस खंडमें पूज्य बापूकी लेखनीसे हिन्दू समाजमें कोढ़के समान फैली हुई अछूतोंकी समस्यापर लिखे गए लेखोंका संग्रह है। इस लेख-संग्रहके प्रायः दो और भागोंमें समाप्त होनेकी आशा है। इस भागके संकलन तथा संपादनमें श्री विद्यारण्य शर्मा तथा श्रीबागेश्वरी प्रसादजीसे बड़ी सहायता मिली है जिसके लिए हम उनके आभारी है।

'गांधीजी' ग्रंथमालामें अबतक भारतीय नेताओंकी श्रद्धांजलियाँ दो भागोंमें, कवियोंकी श्रद्धांजलियाँ एक भाग, बापूके अहिंसा संबंधी लेखोंका संग्रह चार भागोंमें तथा साम्प्रदायिक समस्या संबंधी लेखोंका एक भाग इस प्रकार आठ अंक प्रकाशित हो चुके हैं। अब यह नवां अंक आपके हाथोंमें है। ग्रंथमालाके खंडोंका विषयानुसार क्रम बंटा हुआ है। इस क्रममें जिस खंडकी सामग्री प्रकाशनके लिए तैयार हो जाती है उसका प्रकाशन हम करते जा रहे हैं। इस कारण खंडोंके विज्ञापित क्रममें व्यतिक्रम पड़ता तो प्रतीत होता है किन्तु खंडोंकी क्रम संख्या वही रहती है जो पूर्व निश्चित है। क्रमशः सब खंड प्रकाशित होंगे।

ग्रंथमालाके इन खंडोंके प्रकाशनमें हमें काशीके सुप्रसिद्ध कांग्रेस कार्यकर्ता तथा गांधी-भक्त श्री रामसूरतजी मिश्र, श्री कृष्णदेव उपाध्याय, स्व० श्री बैजनाथजी केडिया, स्व० श्री कन्हैयालालजी शास्त्री तथा कारमाइकल पुस्तकालयके 'यंग इंडिया' हिन्दी-नवजीवन, तथा हरिजन-सेवकके संग्रहोंसे बड़ी सहायता मिली है जिसके लिए हम बहुत आभारी हैं।

इस भागके प्रकाशनकी अनुमति प्रदान करनेकी जो कृपा श्री जीवनजी डाह्या भाई देसाईने की है तदर्थ हम उनके भी कृतज्ञ हैं।

ग्रंथमालाके अबतकके प्रकाशित अंकोंका प्रथम संस्करण बिलकुल ही समाप्त हो गया था अतः हम उनके पुनः प्रकाशनका प्रबन्ध कर रहे हैं। प्रथम खंडके भारतीय नेताओंकी श्रद्धांजलियोंका प्रथम भाग पुनः मुद्रित हो चुका है। अन्य अंकोंके पुनः मुद्रणका प्रबन्ध हो रहा है। इस आशातीत प्रचारसे हमें जो बल, उत्साह तथा साहस प्राप्त हो रहा है उससे हमें विश्वास है कि गांधीजीके विचारोंके प्रसार तथा प्रचारके शुभ यज्ञमें हमें सफलता अवश्य मिलेगी।

❀

## आमुख

ग्रंथमालाके इस अंकमें हम पाठकोंको गांधीजीके उन लेखोंका संग्रह देना प्रारम्भ कर रहे हैं, जो उन्होंने हिन्दू समाजसे अछूतपनके रोगको दूर करनेके लिए लिखा था। अस्पृश्यता रूपी महाराक्षसने हिन्दू-धर्म तथा समाजको नष्ट-भ्रष्ट करनेमें अपना जबरदस्त हाथ रखा था। समय-समयपर भगवान बुद्ध, राजा राम-मोहन राय, स्वामी दयानन्द जैसे अनेक महान समाज-सुधारकोंने इस ओर ध्यान दिया; लेकिन इस प्रयासमें पूज्य गांधीजीको जितनी सफलता मिली, उतनी इसके पूर्व अन्य किसीको प्राप्त न हो सकी। महात्माजीने जनता-जनार्दनके मर्मस्थलको छूकर उसे जागृत किया तथा इस भीषण रोगके निवारणकी चेष्टा की।

समाज सुधारकोंने गांधीजीके इस प्रयासमें सहयोग देनेका प्रयत्न अवश्य किया, लेकिन एक ओर रूढ़िवादियोंका विरोध तथा दूसरी ओर तत्कालीन शासकोंकी भेदमूलक नीति, दोनोंने मिलकर हिन्दू समाजसे इस रोगके दूर होनेमें बराबर अड़ंगा लगाया। इनका सामना बापूने अपनी पूरी शक्ति लगाकर किया, यहां तक उन्हें एक बार अपने प्राणोंकी भी बाजी लगा देना पड़ी थी।

राष्ट्रका सर्वांगीण विकास तथा उससे बढ़कर जगतके सुख, शांति तथा समृद्धिके लिए अहिंसाके जिस महान अस्त्रका उपयोग बापूने किया, यह प्रयत्न भी उसीका एक अंग था। अहिंसाका मूल प्रेम है। व्यक्ति व्यक्तिका प्रेम, समाज समाजका प्रेम, एक राष्ट्रका दूसरे राष्ट्रसे प्रेम तथा इस प्रकार सम्पूर्ण जगतमें प्रेमपूर्ण व्यवस्था स्थापित करना ही उनका सुख-स्वप्न था। आज संसार जिस हिंसात्मक वृत्तिमें उलझा हुआ है, उससे उसे मुक्त होनेका यही मार्ग गांधीजीने दिखलाया। आज नहीं तो कल संसारको इनके बताये मार्गपर चलनेसे ही सच्ची शांति होगी; तभी वह अपने अस्तित्वको कायम रख सकेगा। इसका भान भी लोगोंको अब होने लग गया है। यह एकमात्र महात्माजीके प्रयत्नोंका ही फल है।

मानव समाजके सांस्कृतिक विकासमें भारतका अपना एक विशिष्ट स्थान है। लेकिन अपने ही एक अंगसे घृणा कायम रखते हुए वह अपना उचित स्थान कभी भी ग्रहण नहीं कर सकता। इसे महात्माजीने हृदयसे महसूस किया था। अतः उन्होंने हमें राजनीतिक स्वतंत्रताके साथ-साथ सामाजिक स्वतंत्रताके मार्गपर अग्रसर करनेका बीड़ा उठाया। इस मार्गमें पहला रोड़ा हिन्दुओंमें एक वर्गका सामाजिक दासतामें बंधा रहना था। यह दासता केवल सामाजिक ही न थी, बल्कि धर्मका अंग मान लेनेसे वह राजनीतिक, आर्थिक तथा बौद्धिक दासता भी हो गया था। इस दासत्वमें अपने ही एक अंगको जकड़कर हिन्दू समाजने अपनेको पंगु कर लिया था। यह दासत्व

राष्ट्रकी प्रगतिमें बाधक सिद्ध हो रहा था। इसे गांधीजीने अच्छी तरह समझा। और समझकर उन्होंने उसे दूर करनेका मार्ग भी दिखलाया। अपनेको 'हरिजन' बनाकर और मानकर तथाकथित अन्त्यजोंमें अपनेको शामिल कर लिया और हमें बताया कि समाजमें कोई नीच या ऊंच नहीं है। भगवानकी सृष्टिमें सब एक समान हैं। अगर हिन्दू समाज इस तत्वको न समझे तथा वर्तमान रूढ़िवादी भावनाका त्याग न करे तो केवल उसका ही सर्वनाश नहीं है बरन् वह अपने साथ राष्ट्रको भी रसातल ले जायगा और संसारके अभ्युत्थानमें बाधक होगा। हिन्दू समाजने मानव जातिके जिस अंगको अपमानितकर अज्ञान और दासत्वके भयंकर गड्ढेमें ढकेल दिया है वही समाजके मंगलको रोक रहा है। वह हमारे मस्तकपर कलंककी छाप है। बापूने हमें चेतावनी दी कि अगर उस परित्यक्त मानवसमाजका हम हम आलिंगन नहीं करते, उसे समाजमें अपने बराबर स्थान नहीं देते तो हम अपनेको मनुष्य कहनेके अधिकारी ही नहीं रहेंगे। बापूकी यह बात केवल बात ही नहीं थी बल्कि उन्होंने अपने आचरणसे हमें मार्ग भी प्रदर्शित किया कि इस अन्यायका किस प्रकार प्रतिकार किया जा सकता है। आशा ही नहीं बल्कि विश्वास है कि गांधीजीके इन लेखोंसे जो कार्य हम उनके जीवनकालमें पूर्ण करनेमें सफल न हो सके थे वह भारतके स्वतंत्र जनतंत्रात्मक राष्ट्र हो जानेके बाद तो हम पूर्ण कर सकेंगे। इसीमें हमारा, हमारे समाजका, राष्ट्रका तथा संसारका कल्याण सन्निहित है।

—संपादक-मंडल



## पतित जातियाँ

स्वामी विवेकानन्द मद्रासकी पंचम जातियोंको 'दबाई हुई जाति' कहा करते थे। उनका यह विशेषण अतीव उपयुक्त था। हम लोगोंने उन्हें इस तरह दबाया है कि हम स्वयं पतित बन गये हैं। स्वर्गीय गोखलेने कहा था कि हम लोगोंने जो पाप किया है उसके लिए ईश्वरने हमें यही दण्ड दिया है कि हम लोग इस समय साम्राज्यके 'परिया' समझे जाते हैं। और यह दण्ड सर्वथा उपयुक्त भी है। एक संवाददाताने जले-कटे हृदयसे पत्र लिखकर मुझसे पूछा है कि आप इस संबंधमें क्या कर रहे हैं। अपने लेखका जो शीर्षक उसने दिया है उसी शीर्षकका प्रयोग करके मैंने उस पत्रको प्रकाशित किया है। क्या हम हिन्दुओंको यह उचित नहीं है कि अंग्रेजोंसे पहले हमें अपने हाथके खूनके दागको मिटा देना चाहिये। यह प्रश्न बहुत ही उचित और समयोपयोगी है। यदि दासताके पाशमें बंधे किसी राष्ट्रका आदमी हमें हमारी अवस्थासे मुक्त किये बिना ही इन पतित जातियोंका उद्धार करना चाहता है तो इसे हम सहर्ष स्वीकार करते हैं। पर यह बात एकदम असंभव है। एक दास सही काम करनेके लिये भी स्वतंत्र नहीं है। विदेशी मालकी आमदको रोकना हमारे लिये उचित और ठीक है पर इसका हमें कोई अधिकार नहीं है। यदि राष्ट्रके हाथमें आज कानून बनानेका अधिकार होता तो मैं इन पतित जातियोंके लिये अच्छासे अच्छा कुँआ बनवा देता और उनके लड़कोंके लिये अलग शिक्षालय बनवा देता जिससे उनमें अनिवार्य शिक्षाका प्रचार हो जाता। पर जबतक वह शुभ दिन उपस्थित नहीं होता तबतक तो चुपचाप बैठे रहना ही उचित होगा।

पर तबतक क्या इन्हें इसी तरह छोड़ देना चाहिये ? इस तरहकी कोई कार्यवाही अनुचित और अन्यायपूर्ण होगी। मेरी समझमें जो उचित प्रतीत होता है और जो मेरी शक्तिमें है उसे मैं इन पंचम भाइयोंके लिये उठा नहीं रखूँगा।

राष्ट्रकी इन पतित जातियोंके लिये तीन द्वार खुले हैं। अधीर होकर इस सरकारकी वे सहायता ले सकते हैं, जो लोगोंको दास बनाकर रखना चाहती है। उन्हें सहायता मिल सकती है। पर इससे तो गड्ढेसे निकलकर अगाध सागरमें जा गिरेंगे। आज वे गुलामोंके भी गुलाम हैं पर सरकारकी सहायता लेने पर वे

अपने ही बन्धु-बान्धवोंको सताये जानेके आधार-यंत्र बन जायँगे । अभी तो उनपर ही अत्याचार किया जा रहा है, इसलिये वे पापसे बचे हैं । पर उस समय वे पापाचारके यंत्र हो जायँगे । मुसलमानोंने पहले इसी मार्गका अनुसरण किया था पर अन्तमें उन्हें भी असफलता ही मिली । उन्होंने देखा कि उनकी अवस्था पहलेसे भी खराब हो गई है । सिक्खोंने भी इसका पूर्णतया अनुकरण किया पर उन्हें भी असफलता ही मिली । आज भारतकी जातियोंमें इस सरकारसे सबसे अधिक क्षुब्ध व असन्तुष्ट सिक्ख जाति ही है इसलिये सरकारकी सहायतासे उनकी कठिनाइयाँ दूर नहीं हो सकतीं ।

दूसरा उपाय यह है कि वे हिन्दू-धर्मको छोड़कर ईसाई या मुसलमान हो जाँय । पर यदि धर्म-परिवर्तनसे सांसारिक (इहलौकिक) जीवनमें भी सुख और शान्ति मिल सके तो मैं बिना किसी संकोचके उसकी सलाह दे सकता हूँ । पर धर्म हृदयकी बात है । शारीरिक यातना या असुविधासे धर्म-त्यागकी भावना नहीं उठ सकती । यदि पंचम जातियोंके साथ यह अत्याचारपूर्ण व्यवहार हिन्दू - धर्ममें निहित हो तो उन्हें उचित है कि उस धर्मको तुरन्त त्याग दें और अपनी इस हीनताका सारा दोष उसी हिन्दू-धर्मके सिरपर मढ़ें । पर मैं जानता हूँ कि हिन्दू-धर्ममें अछूतोंका कोई प्रश्न ही नहीं आया है । हिन्दू-धर्मका कथन है कि इस तरहकी बातें उठा देनी चाहिये । इस समय अनेक हिन्दू-समाज-सुधारक हिन्दू-धर्मपर से यह काला धव्बा मिटा देनेके लिये प्राणपणसे यत्नकर रहे हैं । इसलिये धर्म-परिवर्तनसे भी कोई लाभ नहीं हो सकता और न वह उसके लिये उपयुक्त उपचार है । इसलिये तीसरी ही युक्ति उनके लिये शेष रह जाती है । और वह यह है कि वे आत्म-निर्भर हों और सवर्ण हिन्दू अपना धर्म समझकर अपनी पूर्ण इच्छासे उनकी जो कुछ सहायता करें उससे ही अपना काम चलायें । यहीं असहयोगकी आवश्यकता पड़ती है । इस व्यक्त बुराईको दूर करनेके लिये मैं सुसगठित असहयोगकी योजना ही उचित समझता हूँ । पर असहयोगके माने हैं बाहरी सहायतासे एकदम बरी रहना, अपनी शक्तिके उपयोगकी सहायता ही उसका मर्म है । केवल उन स्थानोंमें घुस जाना जहाँ जानेकी मनाही है, असहयोग नहीं है । यदि वह शान्तिपूर्वक जारी किया जा सके तो उसे सविनय-अवज्ञा भले ही कह सकते हैं । पर मैंने यह भली-भांति देख लिया है कि सविनय-अवज्ञाके लिये अधिक शिक्षा और आत्म-संयमकी आवश्यकता है । असहयोग सभी कर सकते हैं पर सविनय-अवज्ञा बहुत कम ही लोग कर सकते हैं । इसलिये उनके साथ जो दुर्व्यवहार किया जा रहा है उसके विरोधमें पंचम-जातियोंको उचित है कि वे हिन्दुओंके साथ तबतक असहयोग कर अपना संबन्ध-विच्छेद कर लें जबतक उनकी उस अयोग्यताका प्रतीकार न कर दिया जाय । पर इसके लिये सुसंगठित प्रयासकी आवश्यकता है । पर जहाँ तक मुझे दिखाई देता है पंचम-जातियोंमें ऐसा कोई नहीं जो असहयोग द्वारा उन्हें सफल-मनोरथ कर सके ।

इसलिये पंचम-जातियोंके लिये सबसे उत्तम उपाय यही है कि वे इस संग्राममें आकर सम्मिलित हो जायँ जिसकी आयोजना सरकारके मुकाबिलेमें हो रही है। पंचम-भाई इस बातको भी साधारणमें ही समझ सकते हैं कि इससे परस्पर सहयोगकी भी संभावना है। क्योंकि भारतकी भिन्न २ जातियाँ मिले बिना सरकारके साथ सफलतापूर्ण असहयोग नहीं कर सकतीं। हिन्दुओंको यह बात भली-भांति समझ लेना चाहिये कि यदि ये लोग सरकारके साथ असहयोग कर उसमें सफलता प्राप्त करना चाहते हैं तो उन्हें पंचम जातियोंको अपनेमें मिलाना होगा, जिस तरह उन्होंने मुसलमानोंको मिलाया है। अहिंसात्मक असहयोग आत्म-शुद्धिका मंत्र है। यह यज्ञ आरंभ हो गया है। इसमें पंचम-जातियां भाग लें या न लें पर हिन्दू-जाति उनकी उपेक्षा नहीं कर सकती क्योंकि इससे उनकी उन्नतिमें कठिन बाधा उपस्थित होने की संभावना है। इसलिये यदि पंचम भाइयोंकी समस्या मुझे प्राणोंसे भी प्यारी है तो भी मैं इस समय केवल राष्ट्रीय-आन्दोलनकी योजनासे ही काम चलाना चाहता हूँ। मुझे पक्का विश्वास है कि यदि हम लोग इस महती समस्याको हल कर लेंगे तो इस इस छोटी समस्याको अवश्य हल कर लें ।

हिन्दी-नवजीवन
२९ अक्तूबर १९२०



# मिस्टर मिचलका उत्तर

"पतित जातियाँ" शीर्षक लेखमें मैंने जिन प्रश्नोंका उत्तर दिया था उसका प्रत्युत्तर देते हुये मिस्टर एस० एम० मिचल लिखते हैं:—

"अक्तूबर २७ के 'नवजीवन' में मेरे पत्रका उत्तर देते हुये आपने तो मेरी इतनी बात अवश्य स्वीकार कर ली है कि हम हिन्दुओंको उचित है कि अंग्रेजोंसे कहनेके पहले हमें अपने ही रक्त-रंजित हाथोंको साफ कर लेना चाहिये। पर आप तो पहले वही काम करनेके लिये अंग्रेजोंसे ही कह रहे हैं। आपने इस बातको भी स्वीकार किया है कि मैंने उचित प्रश्न ठीक समय पर छेड़ा है। तो क्या इससे आप यह बात नहीं व्यक्त कर रहे हैं कि आपने इस आन्दोलनको कुछ समय पहले ही चलाया है? इस प्रान्तमें दौरा करते समय आपने अपने किसी भाषणमें यही कहा था कि यदि हम भारतवासी अपनी अन्द-रूनी अयोग्यताको दूर कर दें तो हमें स्वराज्य आपसे आप बिना मांगे मिल जायगा। पर यह देखकर मुझे खेद होता है कि अब आपने अपनी वह राय बदल दी है। इस मत-परिवर्तनको मैं भीषण राष्ट्रीय आपत्ति समझता हूं। पर मैं आपसे विनीत होकर प्रार्थना करूँगा कि हममें से जिनका मन अभी उसी तरहका बना है उनके विषयमें आप गलत

अनुमान न कर लीजियेगा। उसी प्राचीन विश्वासके कारण इस प्रान्तकी अगणित दबी और अब्राह्मण जातियां आपके असहयोग आन्दोलनसे विमुख हो रही हैं और आपके मार्गमें बाधा उपस्थित कर रही हैं। उनके मतसे आपका यह प्रयास विरुद्धाचरण है। उनको इस बातका पक्का विश्वास है कि सम्प्रति इस संसारमें ब्रिटिश राज्य सबसे उत्तम है और आपने अपने प्रयाससे भारतको स्वतंत्र भी कर दिया तो वह स्वतन्त्रा अधिक दिन तक कायम नहीं रह सकती और अफगान या जापानके हाथमें भारत फिर पड़ जायगा। इसके अतिरिक्त जात-पांतके भेद-भावके कारण छिन्न-भिन्न और नष्ट हो जानेकी बहुत कुछ संभावना है जैसा कि पहले कई बार हुआ है। इसलिये वे चाहते हैं कि स्वराज्यकी संस्थापनाके पहले भीतरी दुर्बलता और बाहरी आक्रमणके भयसे भारतको सुरक्षित कर देना चाहिये। इसलिये वे आपको यह धन्यवाद देते हुये कि आपने उन्हें आन्दोलनमें शामिल करनेके लिये निमंत्रित किया है, वे आपके अतिशय कृतज्ञ होंगी यदि आप अपने आन्दोलनको स्थगित कर देंगे और उनके इस काममें योग-दान करेंगे जिसके द्वारा वे भारतको सब तरहसे योग्य बनाना चाहती हैं। आपने 'दासोंके दास' की बड़ी बुराईको दूर करनेसे छोटी बुराई आपसे आप ही दूर हो जायगी, इत्यादि जो बातें लिखी हैं, उसे पढ़नेवाला या सुननेवाला भले ही सन्तुष्ट हो जाय और आपकी प्रशंसा करे पर व्यवहारकुशल आदमीके लिये उनमें कोई सार या तत्वकी बातें नहीं दिखाई देतीं। इस अवस्थापर पहुँचकर भी क्या यह आशा की जा सकती है कि आप अपनी भूलोंको स्वीकार करेंगे और अपने पैरको पीछे हटाकर सामाजिक जीर्णोद्धारके काममें लग जायंगे जिसे स्वयं आप भारतकी स्वाधीनताका सबसे प्रबल उपाय बताते हैं।"

इस पत्रको मैं सहर्ष प्रकाशित करता हूँ। पत्र पढ़नेसे स्पष्ट प्रगट हो जाता है कि मिस्टर मिचल 'नवजीवन' को बराबर नहीं पढ़ते। यदि उन्होंने पढ़ा होता तो उन्हें सबसे पहले विदित हो गया होता कि असहयोग आत्मशुद्धिका प्रधान शस्त्र है। उन्हे विदित हो जायगा कि जिस समय इस असहयोगके द्वारा हम लोग स्वराज्य स्थापित करनेमें सफल हो जाँयगे उस समय अब्राह्मण या परियाका प्रश्न रह ही नहीं जायगा, जिसके हल करनेकी आवश्यकता प्रतीत होगी। मैं इस बातको आज भी स्वीकार करता हूँ कि भारतमें स्वराज्य स्थापित करने के लिये सामाजिक सुधारकी योजना प्रथम होनी चाहिये। पर उस समय तक मैं इस बातको नहीं समझ सका था कि ब्रूटिश शासनका अत्याचार सब बुराईकी तहमें है और इसलिये वह सबसे बढ़कर है। इसलिये यदि यह सरकार अपने पापपूर्ण कामोंके लिये पश्चात्ताप नहीं प्रकट करना चाहती तो उसे उसी तरह नष्ट हो जाना होगा जैसे हिन्दुओंको यदि वे छुआछूतके प्रश्नको अपने समाजके अंदरसे उठाना नहीं चाहते। मेरा और मिस्टर मिचलका मतभेद उसी प्रकारका है जिस प्रकारका मतभेद उन हिन्दुओंका है जो छुआछूतके शैतानी प्रभावके परिणाम पर विचार नहीं करते। मिस्टर मिचल इस बातको नहीं

समझ रहे हैं कि जिस राष्ट्रकी वे सन्तान हैं उनका बृटिश सरकार इस तरह अपमान कर रही है कि वे दिन-पर-दिन गिरते जा रहे हैं। यही कारण है कि वे बृटिश सरकारकी छत्रछायाको स्वीकार करनेके लिये तैयार हैं। पर बृटिश सरकारकी वर्तमान अवस्थामें उसे स्वीकार करना तो मैं घोर पाप समझता हूँ। इसलिये इस सरकारके प्रति मैं उसी उपायका प्रयोग कर रहा हूँ जिस उपायका प्रयोग मैंने हिन्दुओंके छुआछूतको मिटानेके लिये किया होता। अफगान आक्रमणकी चर्चासे मिस्टर मिचल अपने विषयसे बहक गये हैं। इसलिये मैं उनसे प्रार्थना करूँगा कि वे 'नवजीवन'के पिछले लेखोंको पढ़कर देखें उनके प्रश्नोंका उत्तर मिल जायगा।

हिन्दी-नवजीवन
१७ नवंबर १९२०



# और भी कठिनाइयाँ

राष्ट्रीय स्कूलोंमें अछूत जातियोंके बालक भर्ती करनेकी मि० एन्ड्रयूजने जो बात उठाई है उस संबन्धमें गुजरात-राष्ट्रीय-विश्वविद्यालयकी सिनेटने एक प्रस्ताव पास किया है। इससे अहमदाबादमें सनसना फैली है। जिससे 'टाइम्स आफ इन्डिया' का एक संवाददाता केवल सन्तुष्ट ही नहीं हुआ है, बल्कि उसे सिनेटकी रचनामें एक दूसरी त्रुटि देखनेका अवसर मिला है। वह यह कि सिनेटमें एक भी मुसलमान मेम्बर नहीं है। इस त्रुटिसे यह न समझना चाहिये कि विश्व-विद्यालयके राष्ट्रीय चरित्रमें अभाव है। हिन्दू-मुसलमानोंकी एकता मौखिक बात नहीं है। इसलिये कृत्रिम परिमाणोंकी आवश्यकता नहीं है। इसका कारण यह है कि राष्ट्रीय शिक्षामें तन, मन, धनसे अपना समय लगानेको अभी तक कोई योग्य उच्च शिक्षित मुसलमान नहीं मिला है। मैं यह बात इसलिये कहता हूँ कि यह जानना चाहिये कि कुछ आदमी इस आन्दोलनकी अप्रतिष्ठा करनेके लिये भ्रमो-त्पादक बातें किया करते हैं। यही एक बाहरकी कठिनाई है, जिसका वर्णन सुगमतासे किया जा सकता है।

अछूत जाति-संबन्धी कठिनाई भीतरी है क्योंकि इससे फूट पैदा हो सकती है जिससे उद्देश्यको हानि पहुँच सकती है—यदि भीतरी कठिनाइयां बराबर बढ़ती रहें तो कोई उद्देश्य कभी सिद्ध नहीं हो सकता। तो भी फूटसे बचनेके लिये सिद्धान्तमें किसी बातका परित्याग नहीं करना चाहिये। यदि आप किसी उद्देश्यके कुछ महत्वपूर्ण अंशोंका परित्याग करें तो आप उसकी उन्नति

नहीं कर सकते। अछूत-जातियोंकी समस्या इस उद्देश्यका बड़ा भारी अंग है। अछूत जातियोंके मिलाये बिना स्वराज्य उसी प्रकार असंभव है। जिस प्रकार हिन्दू-मुसलमान एकताके बिना। मेरी तो यह सम्मति है कि हम साम्राज्य-के इसलिये गुलाम बन गये हैं कि हमने अपने मध्यमें गुलामोंकी सृष्टि की है। गुलामके मालिकको गुलामकी अपेक्षा अधिक धक्का पहुँचता है। जबतक हम भारतकी जनताके पाँचवें भागको गुलामीमें रखेंगे तबतक हम स्वराज्य पानेके योग्य नहीं होंगे। क्या हमने गुलामको पेटके बल नहीं रेंगाया है? क्या हमने उसे गुलाम नहीं कर दिया है। यदि उस गुलामके साथ ऐसा व्यवहार करना हमारा धर्म है तो हमें अलग कर देना भी गोरी जातिका धर्म है। गोरोंका यह कहना है कि हिन्दुस्तानी अपनी वर्तमान अवस्थासे सन्तुष्ट हैं यदि यह ठीक नहीं है तो हमारे लिये यह कहना कभी ठीक हो ही नहीं सकता कि गुलाम अपनी वर्तमान अवस्थासे सन्तुष्ट है। जब हम गुलामीको बढ़ाते हैं तो वह हममें पूर्ण-रूपसे और लिपट जाती है।

गुजरात सिनेटने कुछ सोच-विचारकर ही लोगोंकी चिल्लाहटकी ओर ध्यान नहीं दिया। यह असहयोग आत्म-परिष्कृतिका मार्ग है। हमें चाहिये कि हम पुरानी रद्दी रीते-रस्मसे न लटककर स्वराज्यके उज्ज्वल फलकी चेष्टा करें। रीति-रस्मके कारण ही कुछ जातियोंको अछूत समझनेकी परिपाटी पड़ गई है। अछूत जातियां हिन्दू-समाजसे पृथक हैं यह कोई बात नहीं है। संसार भावमें अग्रसर हुआ है, यद्यपि कार्यमें वह बर्बर बना हुआ है। जो धर्म वास्तविक तत्वोंकी नींवपर नहीं खड़ा किया गया है वह कभी ठहर नहीं सकता। भूलकी प्रतिष्ठा करना धर्मको उसी प्रकार नष्ट कर देगा जैसे रोगकी परवाह न करनेसे वह शरीरका अन्त कर देता है।

हमारी यह सरकार निःशंक है। इसने मुसलमानोंको हिन्दुओंसे पृथककर हमपर शासन किया है। हिन्दुओंके मध्य जो निर्भयता है उससे अपना यह पक्ष सबल करती है। यह अछूत-जातियोंको शेष हिन्दुओंसे तथा अब्राह्मणोंको ब्राह्मणोंसे लड़ाता है। गुजरात-सिनेटने इस कष्टका अन्त नहीं किया है। इसने सिर्फ कठिनाइयां बता दी हैं। यह कष्ट तभी दूर हो सकता है जब हिन्दू जनता अछूतोंको घृणा करना छोड़कर उसे अपनी समाजमें मिला लेगी। स्वराज्यके प्रेमी किसी भी हिन्दूको अछूत जातिका उत्थान करनेके लिये उसी प्रकार निरन्तर उद्योग करना चाहिये जिस प्रकार वह हिन्दू-मुसलमानोंकी एकता बढ़ानेके लिये करता है। हम अछूतोंके साथ अपने जैसा बर्ताव करें और उन्हें वही अधिकार दें जिसके लिये हम लड़ रहे हैं।

हिन्दी-नवजीवन
२४ नवंबर १९२०

## अछूतका पाप

यह बड़े सौभाग्यकी बात थी कि अछूतोंके संबन्धवाले प्रस्तावको विषय-निर्धारिणी-समितिने बिना किसी विरोधके स्वीकार कर लिया। राष्ट्रीय महासभाने इस प्रस्तावको स्वीकार कर कि स्वराज्य प्राप्त करनेके लिये हिन्दू धर्मके ऊपरसे यह कलंक मिटा देना अत्यन्त आवश्यक है—बड़ा ही अच्छा काम किया। शैतान तभी तक सफल रहता है जबतक उसके साथी उसकी मदद करते जाते हैं। हम लोगोंपर अधिकार प्राप्त करनेके लिये यह हम लोगोंकी कमजोरियोंको ही ताकता है और उसीपर आक्रमण करता है। इसी तरह यह सरकार भी हमारी बुराइयों या कमजोरियोंसे लाभ उठाकर ही अपना अभिप्राय सिद्ध करती रहती है। यदि हम लोग इसकी इस तरहकी चेष्टाओंसे अपनी रक्षाका प्रबन्ध करना चाहें तो हमें सबसे पहले अपनी बुराइयोंको छोड़ना होगा। यही कारण है कि हमने असहयोगको आत्मशुद्धिका उपाय बतलाया है। जिस समय आत्मशुद्धिके उस तरीकेमें हम सफल हो गये, उसे पूरा कर डाला, उस समय आवश्यक सहायताके अभावमें यह सरकार उसी तरह गिर जायगी जिस तरह सूखे स्थानपर मच्छरोंकी दाल नहीं गलती।

अछूतोंके साथ जो-जो पापाचार हम लोग कर रहे हैं, क्या उसके लिये हमें उचित दण्ड नहीं मिल रहा है? क्या हम लोगोंने जैसा बोया है वैसा नहीं काट रहे हैं, क्या हम लोगोंने अपने बन्धु-बान्धओंपर डायर और ओडायर सा अत्याचार नहीं किया है? जिस तरह हमलोगोंने परिया आदि जातिको अपनेसे अलग कर रखा है, उसी तरह बृटिश उपनिवेशोंमें हम लोग भी बहिष्कृत हैं। हम लोग अपने कुएंसे उन्हें पानी नहीं लेने देते। हम लोग उन्हें घोरतम नीच समझते हैं। हम उनकी परछाइं तक बचाते हैं। जिस तरह हमलोग अंग्रेजोंको अपवाद देते हैं उसी तरह परिया भी हम लोगोंको अपवाद देंगे।

हिन्दू-धर्मपरसे इस कलंकको किस तरह मिटाना चाहिये? हमें औरोंके साथ वही व्यवहार करना चाहिये जो अपने लिये हम दूसरोंसे चाहते हैं। मैंने अंग्रेज पदाधिकारियोंसे बार-बार कहा है कि यदि आप भारतवासियोंके मित्र और नौकर बनना चाहते हैं तो आपको उचित है कि आप अपने उस ऊँचे पदसे नीचे उतर आइये और संरक्षताका दावा छोड़कर अपनी प्रेमपूर्ण कार्यवाहीसे, कि आप लोग हर तरहसे भारतवासियोंके मित्र हैं, हम लोगोंसे उसी बराबरीका व्यवहार कीजिये जिस तरह आप किसी अंग्रेजके साथ करते हैं। पंजाबकी दुर्घटनाके बाद उस विषयमें मैंने एक कदम और भी आगे बढ़ाया है और उनसे कहा है कि आप कृपापूर्वक अपने दिलको भी बदलिये और

अपनी कार्रवाइयोंके लिये पश्चात्ताप कीजिये । उसी तरह हम हिन्दुओंको भी उचित है कि जो बुराई हमलोगोंने की है उसके लिये पश्चाताप प्रगट करें । अपने दिलकी प्रवृत्तिको बदलें और जिस शैतानीके बर्तावके साथ हमने उन्हें दबाया है---जिस बातका कलंक हम भारत सरकारके सिर मढ़ते हैं---उसके लिये पश्चात्ताप करें । केवल चन्देसे स्कूलोंको उनके लिये खोल देनेसे उनका काम न चलेगा, हमें उनपर अपना बड़प्पन नहीं प्रकट करना चाहिये । हमें उन्हें अपना सगा भाई समझना चाहिये, जैसा कि वे वास्तवमें हैं । जिस परम्परागत सम्पत्तिसे हमने उन्हें वंचित किया है, उसे हमें उन्हें अवश्य लौटा देना चाहिये । पर यह काम चन्द उन अंग्रेजी पढ़े-लिखे लोगोंका ही नहीं होना चाहिये बल्कि सर्व-साधारणको अपने हृदयकी प्रेरणासे यह काम करना चाहिये । इस दीर्घ-कालव्यापी सुधारके लिये हमें अनन्त-कालतक ठहरने का समय नहीं है । हमें उसकी पूर्ति इसी वर्षमें कर देनी चाहिये । इसके लिये हमें कठिन तपस्या करनी चाहिये । सुधार स्वराजके बाद नहीं हो सकता । स्वराज्य प्राप्त करनेके पहले ही उसे सम्पूर्ण कर डालना चाहिये ।

अछूत, धर्म-विहित नहीं हैं । बल्कि यह शैतानका धर्म है । अपने लाभके लिये शैतान भी धर्म-ग्रन्थोंका प्रयोग करता है । पर इस तरहके अवतरणोंसे सत्य और विश्वास कहींसे भी नहीं उठ जा सकता । उनका काम है, विश्वासको शुद्ध करना और सत्यको व्यक्त करना । वेदोंमें अश्वमेध-यज्ञकी चर्चा है तो इसके लिये निर्दोष घोड़ोंको हम जला नहीं देंगे । मेरे हृदयमें वेदोंके लिये अपूर्व श्रद्धा है । मैं उसे देवता-प्रदत्त मानता हूँ । उनके शब्दोंमें यह चर्चा हो सकती है, पर प्रकाश डालनेके लिये तो उसके तत्वका निरूपण करना चाहिये । और वेदोंका तत्त्व है : पवित्रता, सचाई, निर्दोषिता, नम्रता, सादगी, क्षमादान, विस्मृत देवत्व और अन्य वे सब बातें जिनसे नर और नारी नम्र और वीर हो सकते हैं । समाजके उन असंख्य न बोलनेवालोंको इस तरह कूड़ेकी तरह समझना तो कोई बहादुरीमें शामिल नहीं है । क्या ईश्वरने हमें शक्ति इसलिये दी है कि हम राष्ट्रके पतनके कारण हों, जैसा कि हम लोगोंने अछूत जातियोंको बना डाला है ?

हिन्दी-नवजीवन
१९ जनवरी १९२१

❀

## पंचम जातियाँ

अछूतोंपर जितना अत्याचार मद्रास प्रान्तमें होता है उतना अन्यत्र कहीं भी नहीं होता। यदि ब्राह्मणोंपर उनकी परछाईं भी पड़ जाय तो वे अपनेको अपवित्र समझते हैं। अछूत जातियाँ उन सड़कोंपर से नहीं चल सकतीं जिनपर से ब्राह्मण लोग चलते हैं। अब्राह्मण भी उनके साथ अच्छा बर्ताव नहीं करते, इस तरहसे अछूत जातियां—जिन्हें पंचम कहते हैं—इन दोनों ब्राह्मण और अब्राह्मण-वर्गके बीचमें पड़कर बुरी तरह पीसी जा रही हैं। आश्चर्य तो यह है कि जहाँ सभी की धार्मिकता प्रसिद्ध है वहाँके मन्दिरोंकी चर्चा ही नहीं करनी चाहिये। यहाँके निवासी बड़ी-बड़ी चोटियां रखे, लम्बा तिलक लगायें, खुले बदन इस तरह प्रतीत होते हैं मानों प्राचीन कालके ऋषिगण सशरीर उतर आये हों। पर इन लोगों-की सारी धार्मिकता इन्हीं बाहरी दिखावटों तक ही बस है। जिस भूमिमें शंकरा-चार्य भगवान और महर्षि रामानुजाचार्यने जन्म लिया था उस भूमिके इतने परिश्रमी और कामकी जातिके साथ इस तरहका आचरण समझमें नहीं आता। यहीं पर हमारे बन्धु-बान्धवोंके साथ इस तरहका शैतानी व्यवहार होता है और इसी दक्षिणपर हमारा अनन्य भरोसा है। मैंने उन्हें बराबर समझाया है, उनकी सभाओंमें इस बातको जोर देकर कहा है कि जबतक हम लोग अपने बीचसे इस तरहके पापाचारको नहीं उठा देते तबतक हमें स्वराज्य नहीं मिल सकता। हम लोगोंने उनसे यह भी कह दिया है कि सारे ब्रिटिश समाजमें हमारी गणना इस घृणाके साथ इसीलिये की जाती है कि हमलोगोंने स्वयं अपने घरोंमें उन हजारों अपने भाइयोंको कैदियोंकी तरह अलग कर रक्खा है। असहयोग हृदयमें परिवर्तन लानेके लिये एक शस्त्र है, पर यह परिवर्तन केवल अंग्रेजोंके चित्त-में परिवर्तन हो जानेसे ही नहीं चल सकता बल्कि हमें अपने हृदयमें भी परिवर्तन करना चाहिये। वास्तवमें सच बात तो यह है कि हम सबसे पहले अपने दिलोंमें परिवर्तन करें और तब अंग्रेजोंको इस परिवर्तनके लिये कहें। जो जाति जन्म-भरका कोढ़ एक ही विचारमें साफ कर सकती है, जो जाति फटे-पुराने कपड़ेकी भाँति शराबका त्याग कर सकती है, जो जाति एकाएक अपने प्राचीन व्यवसायको ग्रहण कर सकती है, जो जाति अपने फालतू समयमें ६० करोड़ रुपयेकी मालि-यतका कपड़ा तैयार कर सकती है, उस जातिको हमलोग सुधरी हुई जाति अवश्य कह सकते हैं। उसके इस परिवर्तनका असर संसारके इतिहासपर अवश्य पड़ेगा उसके इस आचरणसे नास्तिक इस बातपर विश्वास करने लगेगा कि ईश्वरकी कृपा कोई वस्तु है और ईश्वर भी है। इसलिये मैं इस बातपर जोर देकर कहता हूँ कि भारतवर्ष अपने चित्तकी वृत्तिको बदल देगा तो संसारमें कोई भी जाति नहीं है

जो उनके स्वराजके अधिकारको उसे इनकार कर सके। यह मैं मानता हूँ कि भारतीय क्षितिजपर अनेक बादल भीषण रूप धारण करके मंडरा रहे हैं, फिर भी मैं इस बातको दावेके साथ कह सकता हूँ कि जिस समय भारत अछूतोंके साथ अपने बुरे व्यवहारके लिये पश्चाताप प्रगट कर लेगा और विदेशी कपड़ोंका पूर्णतया बहिष्कार कर देगा, उसी समय वे अंग्रेज भी भारतका स्वागत करनेके लिये उतारू हो जायेंगे और उसे स्वतंत्र तथा वीर जाति मानने लग जाँयेंगे जो इस समय कठोर हृदयका परिचय दे रहे हैं।। मुझे इस बातका पक्का विश्वास है कि यदि हिंदू चाहें तो इन पंचम जातियोंका उद्धार कर सकते हैं और उनको भी वही अधिकार दे सकते हैं जिसका उपयोग आप कर रहे हैं। और यदि भारतवासी चाहें तो अपनी आवश्यकता भर वे कपड़ा भी तैयार कर सकते हैं, जिस तरह वे अपने लिये भोजन बना लेते हैं। इसलिये मुझे इस बातका भरोसा है कि हम इस वर्षमें स्वराज प्राप्त कर सकते हैं। पर यह परिवर्तन किसी विस्तृत यन्त्रादिकी कार्रवाईसे साध्य नहीं है। केवल ईश्वरकी कृपासे ही हमें यह प्राप्त हो सकता है। इस बातको कोई भी अस्वीकार नहीं कर सकता कि इस समय ईश्वर हम लोगोंमें से प्रत्येकके दिलोंमें बैठा विचित्र तरहसे काम कर रहा है। हर तरहसे कांग्रेसमें काम करनेवालोंका यह धर्म है कि वे इन अछूत भाइयोंकी सहायता करें और हिन्दू तथा अहिंदूसे इस बातकी चेष्टा करें कि किसी भी हिन्दू-धर्मके अनुसार चाहे वह गीता विहित हो, वेद विहित हो, शंकर संप्रदाय हो, या रामानुज संप्रदाय हो, किसीमें भी किसी मनुष्यके साथ चाहे वह कितना भी गिरा क्यों न हो—इस तरहका व्यवहार विहित नहीं है। प्रत्येक कॉंग्रेसमें काम करनेवालोंका धर्म है कि कट्टर हिन्दुओंको विनम्र भावसे इस तरह समझावें कि अछूतोंके प्रति इस तरहकी जड़ता अहिंसाके भावके प्रतिकूल है।

हिंदी-नवजीवन
२९ सितम्बर १९२१



## अन्त्यज परिषद

गोधरा परिषदके बादसे हम (गुजरातमें) अन्त्यज परिषद करते आये हैं। पर इस साल उसका महत्व अधिक है उसका एक कारण यह है कि मामा साहब फड़के उसके सभापति हैं, दूसरा यह कि मैं आ गया हूँ। मैंने बारडोली और गुजरातसे चाहा था कि अस्पृश्यता तुरन्त हट जानी चाहिये। पर अभी तक न हट सकी। इसमें दैवके सिवा किसको दोष दें? हिन्दू जातिकी

रग-रगमें अस्पृश्यताका पाप पैठ गया है। इससे पापको ही पुण्य मान बैठे हैं। जिस बातको सारा संसार पाप-रूप मानता है और जिसके कारण हिन्दू-जाति आज सारे संसारमें तिरस्कृत है, वह हमें दिखाई ही नहीं देता। पेटलाद (गुजरात) के पास एक दुर्घटना हुई। उसके सम्बन्धमें एक महाशय लिखते हैं:—

"एक अन्त्यज १–५–२४ ई० के दिन इस प्रकार पीटा गया कि वह पेटलाद स्टेशनपर रेलके एक खानेमें बैठा हुआ था। उसके साथवाले खानेमें कितने बनिये बैठे हुए थे। ढेड़को बैठा हुआ देखकर एक उठा और उसे चपत जड़ दिया। बेचारा जी लेकर भागा। पर वे उसके पीछे पड़े उसे पकड़कर इतना पीटा कि जिसकी हद नहीं। यदि अन्त्य जोद्धार महासभाके कामका एक अंग न होता तो नहीं कह सकते कि बेचारेकी क्या गति होती? तीन चार मुसलमान और तीन चार हिन्दू बीचमें पड़कर छुड़ाने गये। ज्यों-ज्यों छुड़ाते त्यों-त्यों वे और मारनेको टपकते। यह हाल देखकर हमारी आँखोंमें आँसू छलछला गये। आप यदि मौजूद होते तो आपकी आत्माको कितना क्लेश होता, उसका ख्याल नहीं किया जा सकता।"

ऐसी दुर्घटना आज भी हो सकती है और सो भी पेटलाद स्टेशनपर? यह एक ही मिसाल नहीं है। जहाँ-तहाँ अभी ऐसी क्रूरताका बर्ताव हुआ ही करता है। इस दयाजनक हालतको दूर करनेके लिये हर एक महासभाके हिन्दूको अन्त्यज-रक्षक हो जाना चाहिये और जहां ट्रेनमें अन्त्यज दिखाई दें वहाँ उन्हें उचित है कि उनकी पूरी तरह रक्षा करें। अन्त्यजोंको कोई पीटे तो बीचमें पड़कर वे उसे अपनेपर झेलें। यही सबसे बड़ा तरीका है। पर इससे इस रोगकी जड़ नहीं मिट सकती। जड़ मिटानेके लिये अस्पृश्यता-निवारक हलचल अधिक व्यापक होनी चाहिये। व्यापक तभी हो सकती है जब महासभाके सभ्य, सच्चे बन जाँय अभी तो उन्हींके अन्दर अस्पृश्यता घर कर रही है। महासभाके कितने ही सज्जन अन्त्यजोंको राष्ट्रीय पाठशालामें जगह नहीं देते। उनका विश्वास कच्चा है। अन्त्यज परिषद् ऐसे शंकित चित्त लोगोंको महासभा छोड़ देनेकी प्रार्थना करे और अन्त्यजोंमें वे इस बातकी जाँच करें कि उन्हें रेलमें सफर करनेमें किन-किन बातोंकी दिक्कतें पेश आती हैं और उनके इलाज खोजें। उन्हें बतावें कि वे अपनी रक्षा किस तरह करें।

उनके लिये पाठशालाएँ बढ़ाना, कताई बुनाई आदिकी वृद्धि करना, शराब वगैरह छोड़नेकी प्रेरणा करना आदि काम भी उसके साथ हुई हैं। हरएक कार्यमें विघ्न तो हुआ ही करते हैं। परन्तु इस कार्यके लिए दृढ़ स्वयंसेवक मिल जांय तो अबतक जो काम हुआ है उससे बहुत अधिक हो सकता है। अन्त्यज परिषद् यदि सच्चे स्वयंसेवकोंकी संख्या बढ़ा सके तो यह काम बड़ा ही कीमती होगा।

हिन्दी-नवजीवन
११ मई १९२४

## धर्म संकट

"यहाँ—नामक एक राजपूत हैं। वे अन्त्यजोद्धारके काममें बड़ी दिलचस्पी लेते हैं। उन्होंने बड़ी मददकी है। अन्त्यजोंके छूनेके कारण उनकी जाति उनपर बहुत बिगड़ी है। बहुत समझानेपर उनकी जातिवाले कहते हैं कि—को अन्त्यज-स्पर्शके बाद प्रायश्चित करना चाहिये। यदि प्रायश्चित न करें तो उसे जातिसे बाहर निकाल देंगे। पर वे महाशय सिद्धान्तकी रूसे प्रायश्चित करना इन्कार करते हैं।"

ऐसा एक दयाजनक पत्र मेरे पास पड़ा है। जो सज्जन प्रायश्चित करनेसे इन्कार करते हैं उन्हें मैं धन्यवाद देता हूं। जब कि हम अस्पृश्यताको पाप मानते हैं, तब प्रायश्चित करके अपने ही सिद्धान्तको तिलांजली कैसे दें? जातिवालोंको हम नम्रतापूर्वक समझावें; पर यदि वे न मानें तो जातिसे बाहर होनेका दण्ड विनय-पूर्वक सहन करें; परन्तु प्रायश्चित तो हरगिज न करें। मेरी यही मजबूत राय है।

हिन्दी-नवजीवन
११ मई १९२४



## अस्पृश्यता और स्वराज्य

एक सज्जन गम्भीरताके साथ लिखते हैं:—"अस्पृश्यताका अर्थ मुझे विचित्र मालूम होता है। क्योंकि आम तौर पर स्पृश्य नामक कोई जाति हुई नहीं। बिना जरूरतके शायद ही कोई किसीके बदनको छूता हो। "अछूत" माने जानेवाले लोगोंसे भिन्न लोगोंमें ऐसी प्रथा है कि वे एक दूसरेके पास आने जानेमें बुराई नहीं समझते। बस। परन्तु कोई शख्स जान-बूझकर किसीको नहीं छूता। इसी तरह अगर 'अछूत' अपने कामसे काम रक्खें और दूसरे लोग अपने कामसे काम रक्खें तो क्या इस जटिल प्रश्नका निपटारा न होगा?

"मुझे विश्वास है कि पापके धोनेके लिये खास तौर पर 'अछूत'के पास जाकर उसे छूनेकी आप जरूरत न बतावेंगे और अगर साक्षात् स्पर्शकी आवश्यकता न हो तो इस पापको अस्पृश्यताके नामसे पुकारनेका क्या अर्थ है? आप जो अस्पृश्यता शब्दका प्रयोग करते हैं इससे ऐसा सूचित होता है कि इस बुराईको दूर करनेके लिए सरेदस्त छूना जरूरी है। और मैं समझता हूं कि आपकी इस हलचलपर पुराने विचारके लोग जो

आपत्ति करते हैं उसका कारण यही है । मैं नहीं समझता कि मैं अपने भाईको भी बहुत बार छूता हूँगा। सच पूछिये तो मेरे इस प्रश्नके निपटानेके लिये तैयार रहनेपर भी मेरे लिये दूसरे शख्सका छूना जरूरी नहीं और फायदेमन्द भी नहीं । इसीलिये मेरी रायमें 'दूरता' शब्द ही इस समाजकी हालतको अधिक सचाईके साथ व्यंजित करता है । और जब तक दूरता दूर न हो, सहिष्णुताके भाव हमारे हृदयमें न उपजें, तबतक बाहरी स्पृश्यताकी बढ़तीसे कुछ लाभ नहीं हो सकता ।

"फिर इस पापसे स्वराज्यकी स्थापनाका क्या वास्ता है, यह मेरी समझमें नहीं आता । हिन्दू समाजमें अनेक दूषण हैं। उनमें एक दूरता भी है । शायद यह सबसे बड़ा हो । परन्तु जबतक समाज अपनी हस्ती रखता है तबतक ऐसे पाप भी जरूर कायम रहेंगे । क्योंकि कोई समाज ऐसी बराईसे खाली नहीं । यह बुराई किस तरह स्वराज्यके लिये बाधा-रूप है और आपने किस ख्यालसे स्वराज्यके योग्य होनेकी पहली शर्त अस्पृश्यता-निवारणको रक्खा है ? स्वराज्य मिलनेके बाद मौजूदा हालतको हम लोगोंकी राजी खुशीसे नहीं तो क्या कानून बनाकर नहीं सुधार सकते ?

हिन्दू-मुस्लिम एकताकी अनिवार्य आवश्यकताको मैं समझ सकता हूँ । क्योंकि दोनों पक्षवालोंके झगड़ेसे सम्भव है सरकार फायदा उठावे और हमारी मांगोंको जबतक चाहे झमेलेमें डालती रहे। 'स्पृश्यता'का सामाजिक, धार्मिक और मानवी रूप में समझ सकता हूँ। परन्तु यह बात मेरी समझमें नहीं आती कि हम इसको ऐसा राजनैतिक मसला क्यों बना लें जिसके निपटारेके बिना स्वराज्य असम्भव हो जाय ।"

शब्दके लिये मेरा कोई झगड़ा नहीं । जिस प्रथाकी बदौलत हिन्दुओंका एक बड़ा हिस्सा पशुसे भी अधम अवस्थाको जा पहुँचा है, उसके लिये मेरे रोम-रोममें घृणा व्याप्त हो रही है। बेचारे अन्त्यजको—स्पृश्य शब्दका प्रयोग नहीं करता—यदि अपने रास्ते जाने दिया जाय तो इस सवालका निपटारा बहुत कुछ हो सकता है। पर दुःखकी बात यह है कि उसे न तो विचार शक्ति है और न उसके लिये कोई रास्ता ही है। क्या पशुके लिये उसके मालिककी मरजीके अलावा कोई विचार शक्ति या रास्ता हो सकता है ? अन्त्यजके लिए कोई ऐसा स्थान है जिसे वह अपना कह सके ? क्या पंचम (अछूत) को कोई ऐसी जगह है जिसे वह अपनी समझता हो ? जिन सड़कोंको वह साफ करता है, जिनके लिये वह अपने खूनको पसीना बनाकर देता है, उन्हीं पर वह चलने नहीं पाता। वह औरोंकी तरह कपड़े भी नहीं पहन सकता। लेखक सहिष्णुताकी बात करते हैं। यह कहना कि हम हिन्दू लोग पंचम-सदस्योंके साथ जरा भी सहिष्णुताका बर्ताव करते हैं, केवल वाणी-व्यभिचार है। एक तो हमने उन्हें नीचे गिरा दिया और फिर भी उन्हींके पतनका उपयोग, उनके उत्थानके खिलाफ करने की धृष्टता हम करते हैं।

मेरे नजदीक स्वराज्यका मतलब है हमारे देशके हीनसे हीन लोगोंकी आजादी। जब कि हम लोग दुःखावस्थामें हैं तब यदि पंचमोंके भाग्य न जागे तो जब कि हम स्वराज्यके नशेमें मदमाते हो जायंगे, तब उनकी कौन सुनेगा ? यदि हमारे लिये स्वराज्य प्राप्तिकी यह शर्त आवश्यक है कि हम मुसलमानोंसे मेल कर लें तो यह भी उतना ही आवश्यक है कि इसके पहले कि जरा भी इन्साफ या आत्म-सम्मानके साथ हम स्वराज्यकी बातें करें, हम पंचम भाइयोंको अपनालें। मुझे इस बातमें कुछ भी दिलचस्पी नहीं है कि हिन्दुस्तानकी गर्दनसे महज अंग्रेजोंका जुआ हट जाय। मैं तो हिन्दुस्तानके गलेसे हर किस्मके जुएको हटा देनेपर तुला हुआ हूँ। मैं नहीं चाहता कि भूतको गद्दीसे हटाकर पिशाचको बिठाऊँ। इसीलिये मेरे नजदीक तो स्वराज्यके आन्दोलनके मानी हैं आत्मशुद्धिका आन्दोलन।

हिन्दी-नवजीवन
२२ जून १९२४

७

# मैं हारा

कभी कभी कुछ सज्जन मेरे पास आकर मुझसे शास्त्रार्थ करना चाहते हैं। "दूसरे लोग अस्पृश्यताके बारेमें चाहे कुछ कहते रहें पर आपको तो इसका नाम तक मुँहसे न निकालना चाहिये क्योंकि आप धर्मका नाम लेकर बातें करते हैं। इससे लोगोंको धोखा होता है। अगर धर्म-शास्त्रोंने अस्पृश्यताको पाप माना हो तो या तो उन वचनोंको पेश करके आप साबित कर दीजिये, नहीं तो मैं वेदोंके प्रमाणोंसे यह दिखला सकता हूँ कि उसमें अस्पृश्यताके लिये काफी जगह है। यदि अस्पृश्यता नष्ट हो जाय तो सनातन-धर्मका लोप हो जाय।" इस तरहकी बातें एक स्वामीजीने आकर मुझसे कहीं।

सुनकर मैं चौंका। मैंने तो सिर्फ इतना ही कह दिया कि मैं तो वाद-विवाद करनेमें अपनी हार हमेशा मान लेता हूँ। मैं आपके साथ शास्त्रार्थ नहीं कर सकता। मैं पहलेसे यह बात कबूल कर लेता हूँ कि मैं आपके सामने बहसमें नहीं टिक सकता। फिर भी मैं यह जरूर कहता रहूँगा कि अस्पृश्यता हिन्दू-धर्ममें महापाप है। इससे स्वामीजीको सन्तोष नहीं हुआ। हाँ, मैंने अपने दिलमें पूर्ण सन्तोष मान लिया। मैं तो यह मुख्तसिर जवाब देकर पार हुआ।

जब स्वामीजी आये तब मैं 'यंग-इण्डिया' और 'नवजीवन'के पाठकोंको रिझानेके नित्य कर्ममें लीन था। एक क्षण भी बातचीतमें लगानेके लिये तैयार न था। इसलिए "नं-ना" मानों मुझे रामबाण दवा मालूम हुई। हमारे-बूढ़ोंने हमें बहुत कुछ अनुभव शास्त्र सिखा रखा है। वह मेरे लिये बस था। "एक नं-ना छत्तीस रोग हरता है।" इस कहावतका प्रयोग मैंने बहुत बार किया है। और मैं तो समझता हूँ कि एक नं-ना छत्तीस ही नहीं बल्कि छत्तीसों रोगोंको दूर करता है।

शास्त्रार्थका पेशा वकीलोंके पेशेकी तरह है। शास्त्रार्थवादी स्याहका सफेद और सफेदका स्याह करके दिखा सकता है। किसे इस बातका अनुभव नहीं होता। बहुतसे वेद-वादरत प्राणी वेदोंसे अनेक बातें साबित करते हैं और वैसे ही नाम धारण करनेवाले दूसरे कितने ही लोग उनके विरुद्ध बातें उतने ही जोरोंके साथ उनमेंसे सिद्ध करते हैं। मैं अपने जैसे प्रकृत मनुष्योंको एक आसान तरीका बताता हूँ जिसका अनुभव मैंने किया है। मैंने हरएक धर्मका विचार करके उनका लघुत्तम निकाल रक्खा है। कितने ही सिद्धान्त अचल-वत् मालूम होते हैं। अनुभव उनका अनादर नहीं कर सकता। भक्त तुलसीदासजीने आधे दोहेमें कह दिया है "दया धर्मको मूल है"। 'सत्यके बिना दूसरा धर्म नहीं' यह सनातन वचन है। किसी भी धर्मने इन सूत्रोंको अस्वीकार नहीं किया है। ऐसे हरएक वचनको जिसके लिये धर्मशास्त्रका वचन होनेका दावा किया गया हो, सत्यकी निहाईपर दया-रूपी हथौड़ेसे पीटकर देख लेना चाहिये। अगर वह पक्का मालूम हो और टूट न जाय तो ठीक समझना चाहिये। नहीं तो हजारों शास्त्रवादियोंके रहते हुए भी 'नेति' 'नेति' कहते रहना चाहिये। अखा (एक गुजराती कवि) की अनुभव वाणीमें शास्त्रार्थ एक अन्धा कुआँ है। जो उसमें गिरता है वही मरता है। आत्मा एक है। शरीर-मात्रमें उसका निवास है। ऐसी दशामें अस्पृश्य किसे कहना चाहिये?

यहाँ हमें अस्पृश्यताका अर्थ भी समझ लेना चाहिये। रजस्वला स्त्री अस्पृश्य है। स्मशानसे आये हुये लोग अस्पृश्य हैं। मैला उठानेपर स्वच्छता न होने तक मनुष्य अस्पृश्य है। इस अस्पृश्यताको तो हम अपने माता-पिताके साथ भी पालते हैं। पर रजस्वला माता यदि बीमार हो और उसका लड़का उस समय उसकी सेवा न करे तो वह नरकवासी हो। फिर भले ही वह अस्पृश्य क्यों न हो जाय। मैला उठानेवाले सब अन्त्यज हैं। वे यदि मैला उठाकर न नहावें और हम उनसे छू कर नहाना चाहें तो नहा डालें। परन्तु ऐसे मामूली और व्यावहारिक विचारमेंसे अन्त्यज जातिको पैदा करना और उन्हें गाँवके एक कोनेमें निकाल देना, जानवरसे भी अधिक त्याज्य मानना, वह चाहे मरे या जीये उसका ख्याल तक न करना, उसके पल्लेमें जूठन और सड़ा-गला खाना

फेंकना, उसके बाल-बच्चोंको न पढ़ाना, वे अगर बीमार हो जाँय तो उनकी दवा दरपनमें मदद न देना, उन्हें मन्दिरोंमें न पैठने देना और कुएँपर पानी न भरने देना —यह धर्म नहीं अधर्म है। इसे हिन्दू-धर्मका अंग मानकर हम हिन्दू धर्मकी जड़ उखाड़नेकी तैयारी कर रहे हैं।

ऐसी अस्पृश्यता घातक है। यह असिहष्णुताकी पराकाष्ठा है। इसे दूर करनेका प्रयत्न करना और ऐसा करते हुए मर मिटना हरएक हिन्दूका परम-धर्म है। मुझे इस विषयमें जरा भी सन्देह नहीं रह गया है।

हिन्दी-नवजीवन
२९ जून १९२४



## कुछ उचित प्रश्न

कुछ दिन हुए मैंने अस्पृश्यताके बारेमें बंगालसे प्राप्त एक विचारपूर्ण पत्र छापा था। उसके लेखक आज भी बड़ी सरगर्मीसे उस विषयमें खोज कर रहे हैं। अब मद्रासकी तरफसे भी एक सज्जनने पत्र लिख कर उसकी वैसी ही खोज करनेके लिये कितने ही प्रश्न पूछे हैं। इस जटिल प्रश्नकी खोज करनेके लिये कट्टर हिन्दू लोग भी प्रवृत्त हुए हैं, यह बड़ा शुभ चिन्ह है। इसमें कोई शक नहीं कि प्रश्न पूछनेवालोंको सच्ची उत्कंठा है। प्रश्न नमूना रूप हैं। क्योंकि इतनी बड़ी सूचीमें एक भी प्रश्न ऐसा न होगा जो मेरे प्रवासके दरम्यान मुझसे न पूछा गया हो। इन सज्जनके पूछे इन जटिल प्रश्नोंको हल करनेका प्रयत्न इसी आशामें करता हूँ कि मेरे जवाबसे पत्र लिखनेवाले सज्जनको—जो एक कार्यकर्त्ता और सच्चे शोधक होनेका दावा करते हैं और दूसरे कार्यकर्त्तागण और शोधकोंको कुछ रास्ता दिखाई दे।

(१) अछूत-पनको दूर करनेके लिये असली उपाय क्या क्या करने चाहिये ?

(अ) अस्पृश्योंके लिये सब सार्वजनिक शालायें, मन्दिर, रास्ते, जो अब्राह्मणोंके लिये खुले हैं और जो किसी खास जातिके लिये नहीं होते, खोल दिये जांय।

(ब) ऊँची जातिवाले हिन्दूओंको चाहिये कि उनके बच्चोंके लिये मदरसें खोलें, जहाँ जरूरत हो वहाँ उनके लिये कुआँ खोदें और उन्हें सब प्रकारके

आवश्यक मदद पहुंचायें—जैसे उनकी नशेकी आदत छुड़ाने और सफाईके नियम पालन करनेका रिवाज डालना और उन्हें दवा दरपनकी मदद पहुँचाना।

(२) जब कि अछूत-पन बिल्कुल दूर हो जायगा तब अछूतोंका धार्मिक दर्जा क्या होगा ?

उनकी धार्मिक स्थिति वैसी ही मानी जायगी जैसी कि उच्च हिन्दुओं-की मानी जाती है और इसलिये वे शूद्र कहे जाँयगे, अतिशूद्र नहीं ?

(३) जब कि अछूत-पन दूर कर दिया जायगा तब अछूतों और ऊँचे दर्जेके कट्टर ब्राह्मणोंका क्या संबन्ध रहेगा ?

जैसे कि अब्राह्मण हिन्दुओंके साथ है।

(४) क्या आप जातियोंको मिला देनेका प्रतिपादन करते हैं ?

मैं सब जातियाँ तोड़कर सिर्फ चार ही वर्ण रक्खूँगा।

(५) अछूत लोग मौजूदा देव-मन्दिरोंमें हस्तक्षेप न करते हुए अपने लिये नये मन्दिर क्यों न बना लें ?

ऊँची कहलानेवाली जातियोंने ऐसे साहसके लिये उनमें अधिक शक्ति ही नहीं रहने दी है। यह कहना कि वे हमारे मन्दिरोंमें दखल करते हैं, इस सवालपर गलत तौरपर विचार करना है। हम ऊँची हिन्दू जातियाँ कहानेवालोंको इन्हें हिन्दुओंके सर्वसाधारण मन्दिरोंमें आने देना चाहिये और इस तरह अपने इस कर्तव्यका पालन करना चाहिये।

(६) क्या आप जातिगत प्रतिनिधित्वके पक्षपाती हैं और क्या आपका यह भी मत है कि अछूतोंको तमाम शासन संस्थाओंमें प्रतिनिधि भेजनेका हक होना चाहिये ?

नहीं, मैं यह नहीं कहता। लेकिन यदि प्रभावशाली जातियोंकी तरफसे जान-बूझकर अस्पृश्योंको अलग रखा जाय तो इस तरह उन्हें अलग रखना अनुचित होगा और यह स्वराज्यके रास्तेमें रुकावट डालेगा। जुदी-जुदी जातियोंके प्रतिनिधित्वको मैं स्वीकार नहीं करता। इसका मतलब यह नहीं है कि किसी एक जातिको प्रतिनिधित्व न मिले। बल्कि इससे तो उल्टा प्रतिनिधित्व रखनेवाली जातियोंपर यह भार डाला जाता है कि वे उन जातियोंके प्रतिनिधित्वोंकी ठीक-ठीक रक्षा करें, जिनके प्रतिनिधि न हों या जिनके प्रतिनिधि कम हों।

(७) क्या आप वर्णाश्रम-धर्मको मानते हैं ?

हाँ, लेकिन आज तो वर्णोंका खाका उड़ाया जाता है। आश्रमका ठिकाना नहीं और धर्मका विपर्यय हो रहा है। सारी व्यवस्थाका ही पुनःयोजन होना

चाहिये और धर्मके संबन्धमें हुई नयी-नयी खोजोंके साथ उसका ऐक्य स्थापित होना चाहिये।

(८) क्या आप यह नहीं मानते कि भारतवर्ष कर्म-भूमि है और इसमें जन्म पाये हर शख्सको अपने भले बुरे पूर्व-कर्मके ही अनुसार विद्या, बुद्धि, धन और प्रतिष्ठा मिलती है ?

पत्र-लेखक सज्जन जैसे मानते हैं वैसे नहीं। क्योंकि हर शख्स कहीं क्यों न हो जैसा करेगा वैसा पावेगा। लेकिन भारतवर्ष खास करके भोग-भूमिके विपरीत अर्थमें कर्म-भूमि है, कर्तव्य-भूमि है।

(९) अछूतपनके दूर करनेकी बात करनेके पहले क्या अछूतोंमें शिक्षा-प्रचार और सुधार होना लाजिमी शर्त नहीं है ?

अस्पृश्यता दूर किये बिना अस्पृश्योंमें सुधार या प्रचार नहीं हो सकता।

(१०) क्या यह बात कुदरती नहीं है, जैसी कि होनी चाहिये कि शराब न पीनेवाले शराब पीनेवालेसे परहेज रखते हैं और शाकाहारी अशाकाहारीसे ?

यह आवश्यक नहीं है। शराब न पीनेवाला अपने शराब पीनेवाले भाईको उस बुरी आदतसे बचानेके लिये उसके पास जाकर अपना कर्तव्य करेगा और इसी प्रकार मांस न खानेवाला खानेवालोंको ढूँढ़ेगा।

(११) क्या यह बात सच नहीं है कि एक शुद्ध (इस अर्थमें कि वह मद्यपी नहीं है और शाकाहारी है) आदमी आसानीसे अशुद्ध (इस अर्थमें कि वह मद्यपी और अशाकाहारी है) हो जाता है जब कि वह उन लोगोंमें मिलता जुलता है जो शराब पीते हैं, हिंसा करते हैं और मांस खाते हैं ?

यह कोई आवश्यक बात नहीं है कि वह शख्स जो उसकी बुराई नहीं जानता है यदि शराब पीये या मांस खाये तो वह अपवित्र (नापाक) है। लेकिन मैं समझता हूँ कि बुरे आदमीकी संगत करनेसे बुराई होना संभव है। इस मामलेमें तो अस्पृश्योंके साथ किसीकी संगत करनेकी तो कोई बात ही नहीं की गई है।

(१२) कुछ कट्टर ब्राह्मण जो दूसरी जातियोंसे (जिनमें अछूत भी शामिल हैं) नहीं मिलते जुलते हैं और अपनी एक अलहदा जाति बनाकर अपनी आध्यात्मिक उन्नति करते हैं, उसका कारण क्या यही नहीं है ?

वह आध्यात्मिक स्थिति जिसकी रक्षाके लिये चारों तरफसे बन्द रहना पड़ता है, बड़ी कमजोर होनी चाहिये और अलावा इसके वे दिन भी गये जब कि मनुष्य सदा एकान्तमें रह कर अपने गुणोंकी रक्षा करता था।

(१३) अछूतपनको दूर करनेका प्रतिपादन करके क्या आप भारतके

धर्म और वर्ण-व्यवस्था ( वर्णाश्रम-धर्म ) में दखल नहीं देते हैं—फिर वह धर्म और व्यवस्था चाहे अच्छी-चीज हो या बुरी ?

सिर्फ एक सुधारकी हिमायत करने ही से मैं कैसे किसीका दखल करता हूँ ? दखल करना तो तभी कहा जाता जब कि मैं जो लोग अस्पृश्यता कायम रखते हैं, उनपर जोरो-जुल्म करके अस्पृश्यता-निवारणका पक्ष समर्थन करता होता।

(१४) पुराने कट्टर ब्राह्मणोंको इसका विश्वास कराये बिना ही उनके धर्ममें दखल करनेसे क्या आप उनके प्रति हिंसाके दोषी न होंगे ?

मैं कट्टर ब्राह्मणोंके प्रति हिंसाका दोषी नहीं हो सकता, क्योंकि मैं बिना विश्वास उत्पन्न किये उनके धर्ममें कोई दखल नहीं करता।

(१५) ब्राह्मण लोग जो और दूसरी जातियोंको स्पर्श नहीं करते, उनके साथ खाना नहीं खाते, शादी नहीं करते, अस्पृश्यता दोषके दोषी हैं या नहीं ?

दूसरी जातिके लोगोंको स्पर्श करनेसे यदि वे इन्कार करते हैं तो वे अवश्य दोषी हैं।

(१६) मनुष्यके हकका अमल करनेके लिये अस्पृश्य लोग ब्राह्मणोंके अग्रहारमें घूमें तो इससे क्या उनकी क्षुधा तृप्त होगी ?

मनुष्य सिर्फ रोटी खाकर नहीं जीता है। बहुतसे लोग खानेसे आत्म-सम्मानको अधिक पसन्द करते हैं।

( १७ ) अस्पृश्य लोग इतने शिक्षित नहीं कि वे अहिंसात्मक असहयोगके सिद्धान्तको पूरी तरह समझ सकें और ब्राह्मण लोग राजनीतिके बनिस्बत धर्मकी ज्यादः चिन्ता करते हैं। सो क्या इस बारेमें सत्याग्रह करनेसे वह हिंसात्मक न हो उठेगा ?

यदि इससे वायकोमके प्रति इशारा किया गया है तो अनुभवसे यह बात मालूम हुई है कि अस्पृश्योंने आश्चर्यजनक आत्म-संयम दिखाया है। सवालका दूसरा भाग यह सूचित करता है कि ब्राह्मण लोग जिनका इससे संबन्ध है, संभव है मारपीट कर बैठें। यदि ऐसा करेंगे तो मुझे बड़ा अफसोस होगा। मेरी रायमें तब वे धर्मके प्रति सम्मानके बदले धर्मका अज्ञान और उसके प्रति नफ-रत ही जाहिर करेंगे।

( १८ ) क्या आपका यह कहना है कि जात-पाँत धर्म और विश्वासके किसी प्रकारके भेदके बिना ही सबको समान हो जाना चाहिये।

मनुष्यत्वके प्राथमिक हकोंके बारेमें कानूनकी नजरोंमें तो यही होना चाहिये जिस तरह कि जात-पाँत और वर्णका लिहाज रखे बिना हम लोगोंमें भूख, प्यास इत्यादि सर्व-सामान्य है।

(१९) यह देखते हुये कि महान आत्मायें ही, जो कि अपना कर्म-जीवन

